Hridayarogka Buniyadi Upchar

A Program of low-fat Vegetarian diet, light exercise, progressive deep relaxation and group discussion by Dr Ramesh I Kapadia

कीमत रु. ६०/-



| |
|---|
| कम चरबीवाला निरामिष आहार, सुगम व्यायाम, शवासन, ध्यान और समूहसवाद का कार्यक्रम। डॉ. डीन ओर्निश के इस प्रकार के कार्यक्रम को अमरिका की सुप्रसिद्ध वीमा कपनी ने कॉरोनरी हृदयरोग की चिकित्सा के लिये मान्य किया है। |

प्रथम आवृत्ति, प्रत · २०००

ISBN 81-7229-177-9

मुद्रक और प्रकाशक
जितेन्द्र ठाकोरभाई देसाई
नवजीवन मुद्रणालय, अहमदाबाद-३८० ०१४

क्रियाशील वनाता है। समय की अत्यावश्यकता विलीन होती हे और उसके साथ आर्थ्राईटीस, हाईपर एसिडिटी, कोलाईटीस और त्वचा के दर्द जैसी अन्य चिरकालीन वीमारी मे भी सुधार होता है। यह कार्यक्रम इतना सरल और विन खर्चालु होने पर भी व्यक्ति को समग्रतया स्वस्थता प्रदान करता है। यह दावा किसी को अतिशयोक्तिपूर्ण लगे, लेकिन उसका अनुभव करने से यह प्रतीति हो सकती है।

यह पुस्तक इस कार्यक्रम की एक मात्र झलक प्रदान करता है। इस कार्यक्रम मे हिस्सा लेने से, सिर्फ एकाध वार अनुभव लेने से और लेखक का मार्गदर्शन लेने से अश्चर्यकारक परिणाम आये है।

आज से ठीक एक साल पर, दो अक्तूवर १९९२ के दिन, युनिवर्सल हीलिंग ट्रस्टने अपना एक साल पूरा किया। तव इस प्रोग्राम की माहिती अग्रेजी में देती हुई 'प्रायमर ऑफ युनिवर्सल हीलिंग' पुस्तक प्रसिद्ध हुई थी। इसके वाद 'आहार का उपभोग तो भी हृदय निरोग' 'और हृदय रोग की समस्या एक नयी दिशा' गुजराती मे प्रसिद्ध हुई। अव भारत के विशाल जनसमूह को लक्ष्य मे रखकर इन तीनो पुस्तकों का हिंदी में सकलन कर प्रकाशित करते हुए वहुत आनद अनुभव करते है।

पर जोर देने का अभिगम आज सार्वत्रिक दिखाई देता है। ई. स १९८८ मे नयी दिल्ली मे तबीबी विद्यार्थियो के एक बडे समूह के सामने मैंने व्याख्यान दिया। इस के बाद उन विद्यार्थियो मे से तीन विद्यार्थियो ने मुझे ढूँढ निकाला और मुझसे कहा, "डॉ डोस्सी आप सचमुच मानते है कि शरीर पर मन असर कर सके? प्रभाव डाल सके?" इस सकल्पना के बारे में भारत मे ही शका उठायी जाय वह बहुत ही विचित्र है ऐसा मुझे लगा। लेकिन जिनको अभी स्वय का आध्यात्मिक तादात्म्य प्राप्त हुआ नही वैसे युवान चिकित्सकों को भौतिक विज्ञान ही अभिभूत कर सके इस में आश्चर्य नही है।

जो भी हो, मैं दृढ रूपसे मानता हूँ कि आप एक ऐसे सही रास्ते पर है कि जो रास्ता आज दिन तक मानवजाति ने जाने हुए तबीबी चिकित्सा के किसी भी स्वरूप की अपेक्षा अधिक यशस्कर स्वरूप तरफ खीच ले जायेगा। पूर्व के तेजस्वी तारे के रूप मे जिसकी जगमगाहट दिनप्रतिदिन बढती रहेगी ऐसे एक तारे के रूप मे तुम्हारे कार्यक्रम को मै देख रहा हूँ। तुम्हारा रेडियो पर का वार्तालाप अत्यत माहितीसभर, रसप्रद और प्रभावशाली है।

साप्रत चिकित्सा क्षेत्र मे रोग हमेशा केवल शारीरिक ही होता है उस मान्यता की पुनर्विचरणा हो रही है। परपरागत रोग कि जो दीर्घकाल दरम्यान शारीरिक रोग गिने जाते रहे, उस पर भी मानवचेतना का प्रभाव हम देखते है। मिसाल के तौर पर मधुप्रमेह जैसे परपरागत रोगो के बाह्य लक्षण पर हमारे विचार और भावनाओ का असर पडता है।

करीब एक शतक तक हृदयरोग को भी अन्य वश-परपरागत प्रश्नों की तरह हम सिर्फ एक शारीरिक रोग ही मानते आये है। हमने तो दूसरे गौण भयस्थानो के साथ साथ कॉलेस्टरॉल की वृद्धि, रक्त का ऊँचा दबाव, धूम्रपान, मधु प्रमेह जैसे जोखिमी लक्षणो को खोज कर उसे दूर करने मे ही ध्यान केन्द्रित किया है। कॉरोनरी हृदय रोग के इलाज मे हमने सिर्फ भौतिक चिकित्सा पर ही आधार रखा है - बायपास सर्जरी और एन्जियोप्लास्टी जैसी शस्त्रक्रियाएँ, औषधियाँ, आहार-नियमन और व्यायाम।

इन अभिगमों का खास मूल्य है। फिर भी हम जानते है कि वह अपूर्ण, अधिकतर बिन-असरकारक खर्चालु और कभी कभी जोखिमी भी है। जब कि

को मद की जा सकती है। यह प्राथमिक रोगनिवारण है। वदकिस्मती मे ज्यादातर लोग हृदयरोग के हमले के वाद ही खुराक के वारे में जाग्रत वनते है। दर्द होने के वाद की सावधानी सेकडरी, यानी कि मर्ज वढता रोकने और उसे पीछे हटाने का उपाय कहा जा सके। इस रोग के होने के वाद के उपाय शायद प्राथमिक निवारण जितने असरकारक न वने। फिर भी इस रोग की तिमारदारी मे पथ्य आहार की जागृति, मेडिकल या सर्जिकल ट्रीटमेन्ट से होने वाले लवे अरसे के फायदे मे जरूर सहायक होते है। मैंने डॉ कापडिया की पुस्तक रसपूर्वक पढी है। इस मे हमारी खुराक के वारे मे और उसके जो तत्त्व धमनियो के लिए हानिकर है उनकी व्योरे से छानवीन की है।

इस पुस्तक मे कॉरोनरी हृदयरोग के प्राथमिक निवारण के लिए और जिस को रोग हुआ हो उसे आगे वढता रोकने के लिए और पीछे हटाने के वास्ते भी सक्षेप मे मार्गदर्शन दिया है।

सालों से कॉरोनरी हृदयरोग की सर्जिकल सेवा टहल वहुत ही कारगत है और नि शक रूपसे मानता हूँ कि इस रोग की चिकित्सा मे एन्जियोप्लास्टी और वाइपास सर्जरी का स्थान है लेकिन इस रोग को रोकने के उपाय ही, जो इस पुस्तक में दर्शाये है, किसी भी चिकित्सा या सर्जिकल की अपेक्षा अधिक श्रेयस्कर सिद्ध होगी ऐसी मेरी श्रद्धा है।

मद्रास, डॉ एम आर गिरिनाथ

एम एस., एम सीएच , एफ आर

(एपोलो होस्पिटल, मद्रास के हृदयरोग के मुख्य सर्जन)

०

मन शरीर का सचालन करता है। और इन दोनों के वीच का सवध ऐसा अविच्छिन्न होता है कि एक से दूसरे को अलग करना मुश्किल है। पक्षाघात तथा हृदयरोग के हमले का सवसे वडा कारण क्रोध को माना जाता है। हृदय की धडकन वढने-घटने की क्षमता वालकों मे सर्व सामान्य है। जैसे जैसे उमर वढती जाती है वैसे वैसे क्रमश हृदय-स्पदन की कमी-वेशी की क्षमता कम

# अलविदा...!

सिकुड गई धमनियॉ,
अलविदा।
सिकुड गई धमनियॉ,
तुम्हे पुन· पुन· अलविदा।
अब तुम्हे फलने - फूलने के लिए
कुछ नही है,
मॉस नही है,
मेद के पिड नही है,
निकोटीन नही है,
मदिरा नही है,
प्रेम तुम्हे चुनौती देता है,
मैत्रीभाव तुम्हे आह्वान देता है।
ताजा हवा मे चलना, योग और ध्यान,
तुम्हे चुनौती देता है।
सिकुड गई धमनियॉ,
तुमको पुनः पुन· अलविदा,
अब तुम्हे,
फलने-फूलने के लिए
कुछ नही है।

मे लिपटा हुआ था। भौतिकवाद तथा यत्रवाद को विश्व मे उसने आधिपत्य भोगता हुआ देखा। वाह्यप्रकृति के रहस्यो की खोज से भौतिक विज्ञान ने प्रस्थान किया। लेकिन इस खोज ने अत मे उस विज्ञान कि जो गहनतम रहस्य है वह - मानव मन और चेतना का रहस्य - सामने आया। सापेक्षता और क्वोन्टम भौतिकशास्त्र की क्रातिकारी शोध होने से १३वीं शताब्दी के अत मे पूर्व के प्रशिष्ट भौतिकशास्त्र के जड ढॉचे का विघटन अनिवार्य वना। एडींगटन (Eddington) जीन्स (Jeans) I मेक्स प्लेंक (Max Plank) आइनस्टीन (Einstein) श्रोडिन्जर (Shrodingar) नील वोहर (Neil Bohr), हिसेन्वर्ग (Heisenberg) और २०वी शती के अन्य अन्य भौतिकशास्त्रीओ ने प्रतिपादन किया हे कि अर्वाचीन विज्ञानिक अवलोकन विश्व के मूलभूत ऐक्य को प्रकट करते हैं। आणविक स्तर पर वह स्पष्ट होता है। और जैसे जैसे हम द्रव्य के ठेठ अणु के भी नीचे के उपस्तरो की गहराई मे उतरते जाते है वैसे वैसे वह ऐक्य ओर भी अधिक व्यक्त होता जाना है। सभी पदार्थों और घटनाओ की एकता अर्वाचीन भौतिकशास्त्र के तमाम अवलोकनो का तथा पूर्व के दार्शनिक निरीक्षको का लगातार विपय वन रहे है। डॉ काप्रा (Dr Kapra) उनके ग्रथ 'ध ताओ ऑफ फिझिक्स' (The Tao of Physics) मे आकर्षक ढग से प्रकट करते है कि दुनिया विपयक पौर्वात्य दृष्टि के मूलभूत तत्त्व अर्वाचीन भौतिकशास्त्र मे से नीकलती दुनिया विषयक दृष्टि के भी मूलभूत तत्त्व हैं। पौर्वात्य विचारधारा तथा विशेष व्यापक दृष्टि से अगम्यवादी विचारधारा समकालीन विज्ञान के सिद्धातो को सुसगत ओर प्रस्तुत दार्शनिक पृष्ठ भूमिका की आवश्यकता पूर्ण करता है। "आणविक घटना के अवलोकन विषयक चेतनाका प्रश्न अर्वाचीन भौतिकशास्त्र मे उपस्थित हुआ है। क्वोन्टम सिद्धात से वह हुआ है कि, आणविक घटनाओ को ऐसी प्रक्रियाओ की शृखला की कडी समझी जा सके, जिसका छोर मानव निरीक्षक की चेतना मे रहा हुआ है। युजेन विग्नर (Eugene Wigner) के शब्दो मे "चेतना का सदर्भ वताये विना क्वोन्टम सिद्धातों को सपूर्ण सुसगत रीत से प्रतिपादित करने का शक्य नही था" इस दृष्टि से देखने पर विज्ञान और धर्म के वीच, भौतिक और अध्यात्म विज्ञान के वीच कोई सघर्ष नही है। सत्य की खोज करने का, मानव को शारीरिक, मानसिक तथा आध्यात्मिक रीति से विकसित होने

के अलावा मनुष्य की जीवन शैली मे आमूल परिवर्तन लाने से रोग की मात्रा मे मूलभूत परिवर्तन होता है। उपरात, जीवन प्रणाली मे परिवर्तन लाने का काम जो पहले कठिन माना जाता था वह अब 'ध्यान' और 'शवासन' से सरल वनता है यह भी सिद्ध हुआ है। यह एक मामूली घटना नहीं है। इस रोग की चिकित्सा मे यह सीमाचिह्नरूप सशोधन है। डॉ. डीन ओर्निश के अभ्यास में यह भी ज्ञात हुआ है कि वैरवृत्ति, स्वार्थवृत्ति और टीकात्मक वृत्ति ये कॉरोनरी धमनियों के लिए जहर समान है। भौतिक सुख सुविधा के लिए अधी दौड-धूप और गलाकाट स्पर्धा आज के युवको मे निरालापन की भावना (Isolation) पैदा करती है। यह भावना उपर्युक्त तीन जहर को पनाह देती है। इस प्रकार अलगाव तथापि कौटुम्बिक और व्यावसायिक तनाव ये युवानी मे होते कॉरोनरी हृदयरोग के मुख्य कारण है ऐसा समझा जाता है। जिन लोगो को हृदयरोग का वशपरपरागत रुख हो उन्हें ऐसे स्वभाव के कारण हृदयरोग होने की शक्यता अनेकगुना वढ जाती है। इस किताव मे ये कारण किस प्रकार हृदयरोग को निमत्रित करते है वह, और इन कारणो का असर किस प्रकार मद किया जाय, इस वारे मे मार्गदर्शन किया गया है।

—डॉ रमेश आई कापडिया

२ अक्तूबर, १९९६

३६, जैन सोसायटी

एलिसब्रिज, अहमदावाद-३८० ००६

सूरिशेखरेण भगवता

श्रीसिद्धसेनदिवाकरेण विरचिता

# द्वात्रिंशद् द्वात्रिंशिकाः ।

तत्र

प्राप्ता एकविंशतिः द्वात्रिंशिकाः ।

आचार्यप्रवरश्रीमद्विजयलावण्यसूरिणा

रचिताः किरणावलीविवृतिविभूषिताः ।

संपादकः

श्रीमत्तपागच्छाधिपति-शासनसम्राट्-सर्वतन्त्रस्वतन्त्र-

श्रीविजयनेमिसूरीश्वरपट्टालङ्कार-व्याकरणवाचस्पति-

शास्त्रविशारद-कविरत्नश्रीविजयलावण्यसूरि-

पट्टालङ्कार-श्रीमद्विजयदक्षसूरिपट्टालङ्कारः

श्रीविजयसुशीलसूरिः



प्रकाशक

श्रीविजयलावण्यसूरीश्वरज्ञानमन्दिर

बोटाद (सौराष्ट्र)

और इसके लिये एन्जियोग्राफी करना आवश्यक हो जाता था।

लेकिन पिछले २५ सालो के अनुभव के बाद आज कई विशेषज्ञ इस बारे मे कुछ अलग ही सोचने लगे है। परपरागत खयाल से अगर हम चलते है, तो बहुत सारे दर्दियो को निरर्थक जाँच से गुजरना पडता है। क्योंकि संख्या के हिसाब से देखा जाये, तो बहुत ही कम प्रतिशत दर्दियो के लिये ऐसी जॉच-पडताल निर्णायक रूपसे जरूरी होती है।

अगर हम सारे दर्दियों को बिना सोचे ऐसी जॉच के लिये बाध्य करते है, तो पाया जाता है कि अधिकाश दर्दियो की धमनियाँ इतनी ज्यादा खराब नही होती है कि उनके ऑपरेशन या एन्जियोप्लास्टी करने की सलाह दी जा सके। दूसरी ओर जिनकी धमनियाँ ज्यादा ख़राब होते हुए भी, जिनको रोज़मर्रा के काम मे कोई परेशानी नही होती है, तो उनके लिये ऐसी अवस्था मे भी एन्जियोप्लास्टी या बाय-पास निरर्थक है। मगर दोनों प्रकार के रोगी जब जाँच के बाद अपनी धमनियो मे रोग के लक्षण पाते है, तो निश्चित रूपसे बडे चिंतित हो जाते हैं। उनके डॉक्टर भी चिता मे पड जाते है। फलस्वरूप रोगी के मन मे भय का सचार होता है। भय की वजह से ये धमनियॉ और भी सिकुड जाती हैं। हृदयशूल मे वृद्धि होती है। फिर डॉक्टर और दर्दी की चिंता बढती है, भय बढता है। ऐसे विषचक्र के चलने से एन्जियोप्लास्टी या बायपास के बारे में सोचना जरूरी हो जाता है। इसलिये आजकल कई विशेषज्ञों को ऐसा महसूस होने लगा है कि एन्जियोग्राफी तभी करवाई जाये, जब दर्दी अपने रोज़मर्रा के कामों मे परेशानी का अनुभव करने लगे।

कॉरोनरी हृदयरोग का कोई एक निश्चित कारण आजतक सामने नही आया है। दूसरे, इस रोग में यकायक मृत्यु का भय भी रहता है। इन दोनो पहलुओं को देखते हुए, इस रोग के इलाज के बारे मे कोई भी निश्चित नीति-नियम बनाना मुश्किल है।

दूसरा प्रश्न यह भी है कि ट्रेडमील कब करवाई जाये। जिन रोगियों को अपनी रोज़मर्रा की जिदगी में कोई असुविधा नही है और जिन का कार्डियोग्राम ठीक है, ऐसे रोगियों की ट्रेडमील टेस्ट करना ज़रूरी है या नही? और करने के बाद अगर थोडासा पोझेटीव परिणाम मिले तो आगे क्या किया जाय?



हरएक चीज का सदुपयोग और दुरुपयोग हो सकता है। यह नियम हमारे शरीर को भी लागू होता है। शरीर का उपयोग स्वार्थ के लिए, स्वेच्छाचार के लिए, दूसरो को नुकसान पहुचाने के लिए किया जाय, तो वह उस का दुरुपयोग होगा। किन्तु यदि उसी शरीर का उपयोग सारे जगत की सेवा के लिए किया जाय और इस हेतु से सयम का पालन किया जाय, तो वह उस का सदुपयोग होगा। आत्मा परमात्मा का अश है। उस आत्मा को पहचानने के लिए अगर हम इस शरीर का उपयोग करते है, तो शरीर आत्मा के रहने का मन्दिर बन जाता है।

—महात्मा गाधी

३०-८-'४२

('आरोग्यकी कुजी' मे से साभार)

प्रथम अभ्यास से प्रारभ करके इस रोग का रहस्य खोलने के लिए अनेक सशोधनात्मक प्रयोजनाएँ हाथ मे ली गई है। इस रोग को रोकने मे चरबीरहित आहार से थोडा फायदा मालूम पडा था। चलना, धीमी दौड आदि व्यायाम भी सहायक सिद्ध हुए है। मानसिक शिथिलीकरण प्रविद्याओ तथा तमाकू और शराब के त्याग से होता लाभान्वित असर सिद्ध करने के लिए अमुक प्रयोजनाएँ हाथ मे ली गई। लेकिन डॉ. डीन ओर्निश का यह कार्यक्रम अनेक रीति से बेजोड था। कार्यक्रम की समग्रता से मै प्रभावित हुआ। पथ्याहार (diet) कि जो कार्यक्रम का प्रथम पक्ष है वह सब पूर्ववर्ती अभ्यासो से भिन्न था। चरवी की मात्रा केवल १० प्रतिशत तक मर्यादित की गई थी। (पूर्व के अभ्यासो मे वह १५ से २० प्रतिशत थी।) उन्होने न केवल मास, परतु मछली और समुद्री आहार भी वर्ज्य गिने थे। दूध को भी मासाहार माना था। मेदरहित दूध मे से बना थोडा दही (yogurt) और अडे के श्वेत भाग की छूट दी गई थी। अगर रोग खूब आगे बढा हो तो डॉ. डीन ओर्निश के मतानुसार यह जरूरी था। उनके मतानुसार इस कार्यक्रम के अन्य पहलुओ के साथ ऐसा आहार कॉरोनरी धमनियो मे जमी हुई चरबी को पिघाल देता है। 'पेट स्केन' द्वारा (Pocitronemission tomography) डॉ डीन ओर्निशने इस कार्यक्रम से होनेवाले फायदे का अभ्यास किया। आहार नियमन, लगभग ४० मिनिट चलना, शवासन, ध्यान, समूहसवाद और मुक्तरूप से भावनाओ के आदान-प्रदान का इस कार्यक्रम मे समावेश होता था। डॉ. ओर्निश का एक रसप्रद अवलोकन यह था कि इस कार्यक्रम मे हिस्सा लेनेवालो को उनकी जीवन पद्धति मे परिवर्तन करने की प्रेरणा ध्यान द्वारा मिलती थी। अर्थात् चुस्त शाकाहारी बनने की और शराव तथा तमाकू को तिलाजलि देने की प्रेरणा ध्यान द्वारा मिलती थी।

शिथिलीकरण अधिक आसान वनता है।

(४) शवासन मे शरीर के स्नायुओ को सिर से पैर तक एक के वाद एक थोडे खीचकर फिरसे शिथिल किये जाते है।

(५) शरीर के जो हिस्से खीच रहे है और शिथिल किये जा रहे है उसके ऊपर चेतना केन्द्रित करना वह शवासन का अगत्य का पहलू है।

हमारी जागृति के सोलह घण्टे दरमियान हमारी चेतना अपनी जागृति के समय के शायद ही १० प्रतिशत यानी कि सिर्फ देढ घण्टा ही वर्तमान मे होता है वैसा अवलोकन किया गया है। शेष समय हमारा ध्यान नीचे वताया अनुसार भूतकाल या भविष्यकाल मे होता है। 'वह कार्य मुझे नही करना चाहिए था।' 'मै चाहता हूॅ कि वैसी परिस्थिति न आये।' 'वैसा हुआ होता तो अच्छा होता' और उसके अनुसार इत्यादि।

जव हमारी चेतना भूत या भविष्यमे हो तव अधिक से अधिक भावात्मक तनाव पैदा होता है। 'शवासन' व्यक्ति को ध्यान के लिए तैयार करता है। अतिरिक्त ध्यान की प्रविधि भी वहुत सरल है।

° ° °

*'समय यानी कि प्रकाश को हमारे पास पहुॅचने मे जो रोकता है वह। परमात्मा की प्राप्ति मे दीवाररूप समय एक सवसे वडा अवरोध है। और सिर्फ समय ही नही परन्तु अनित्यताऍ, केवल अनित्य पदार्थ नही लेकिन अनित्य अनुरागो, सिर्फ अनुरागो ही नही परन्तु समय का दाग और गध भी।*

—एकहार्ट (Eckhart)

नर्वस सिस्टम) कहते है। उसके दो विभाग है• अनुकम्पी (सिम्पेथेटिक) और सहानुकम्पी (पेरासिम्पेथेटिक) सकट की स्थिति मे जो कार्यरत वनते है उसे अनुकम्पी तत्र कहा जाता है। यह तत्र जाग्रत होने पर एड्रिनलिन और कोर्टिकोस्टेरॉइड हॉर्मोन स्राव की वृद्धि होती है। उससे हृदय की गति वढती है। रक्त दवाव ऊँचा जाता है। रक्त के प्लेटलेट्स परमाणु चीपक जाने से रक्त की गाढाई वढती है। शारीरिक प्राणवायु की आवश्यकता वढती है और रक्त मे लेक्टिक एसिड की मात्रा वढती है। शरीर का घिसाव वढता है। भौतिकशास्त्र की परिभाषा मे एन्ट्रोपी (entropy) के दर मे वढावा होता है।

शवासन को आसनो का राजा माना जाता है। इस आसन का उद्देश उसके नामानुसार है। मृत शरीर जैसी स्थिति प्राप्त करने का है। डॉ. डींन ओर्निश के कार्यक्रम मे अपनायी गई तकनिक को अमरिका मे स्थायी हुए स्वामी सच्चिदानदजी ने तैयार की है। इसका मुख्य मुद्दा यह है कि स्नायुओ का पूर्ववर्ती खिचाव शारीरिक स्नायुओ के उचित शिथिलीकरण के लिए जरूरी है। यह एक अद्‌भुत सकल्पना है। उपरात स्नायुओ के अमुक समूह को खीचते वक्त ऐसा मानना नही चाहिए कि जितना अधिक खिचाव होगा उतना अधिक अच्छा शिथिलीकरण होगा। खिचाव इतना होना चाहिए कि उससे आह्लादक सवेदन उत्पन्न होना चाहिए। यह व्यायाम करते समय व्यक्ति की चेतना खिचाव और शिथिलीकरण की प्रक्रिया पर केन्द्रित होनी चाहिए। शरीर के जिस भाग का खिचाव हो रहा है उस पर चेतना केन्द्रित करना, यह तकनिक का प्रधान लक्षण है। ऐसा न होने पर शवासन का लाभ प्राप्त नही होता।

विज्ञान ने सिद्ध किया है कि भूत और भविष्यकाल मे हमारी

अनुभव होता है। शवासन की स्थिति मे पॉच-दश मिनिट रह कर बाद मे व्यक्ति आराम से वैठकर ऑखे वद करता है और अपनी चेतना श्वसनक्रिया पर केन्द्रित करता है। इतना ही है ध्यान का तरीका।

जव व्यक्ति अपने श्वास के साथ लीन हो जाता है तव ओम् के ध्वनि पर चेतना को केन्द्रित करके पॉच वार 'ओमम्म्म्म्' लवी ध्वनि से वोलता है। ओम् ध्वनि के साथ एकरूप होने के वाद दूसरे पॉच मिनट श्वसन के साथ एकरूप होकर वैठता है। अंत मे फिर ओमकार के नाद से ध्यान की क्रिया पूरी करता है।

*   *   *

*"ईश्वरके साथ हमारा ऐक्य होने का ज्ञान यही मानव जीवन का लक्ष्य और हेतु है।"*

—एलडोस हक्सली

हिस्से मे सुयोग्य वायुसचार होता है। उदरीय श्वसन का यह शारीरिक फायदा है। निद्रा और शिथिलीकरण की स्थिति दरम्यान श्वसन अपने आप ही उदरीय बनता है, ऐसा दिखाई दिया है। चितायुक्त स्थिति दरम्यान श्वसन तीव्र बनता है और पूर्णाश छाती मे होता रहता है। जब व्यक्ति इरादापूर्वक उदर द्वारा धीमी और गहरी सॉस लेता है तब शरीर पर तनाव के असर मे घटाव होता है। उदरीय श्वसन दरम्यान दिमागी तरग (Brain Wave Pattern) आहिस्ता आहिस्ता आल्फा मे परिवर्तन होने से यह सिद्ध होता है। उदरीय श्वसन के अभ्यास के लिए आप की पीठ सीधी रखकर आरामदायक स्थिति मे बैठे। हमेशा नाक द्वारा श्वासोच्छ्वास कीजिए। नाक गरम हवा को छानता है। आपका दायॉ हाथ छाती पर और बायॉ हाथ आपके उदर पर रखे। जैसे आप सॉस अदर लेगे, आपके उदरीय स्नायुओं का हलन चलन अनुभव करने मे आपको मदद करेगा। जैसे आप सॉस अदर लेने का प्रारभ करेगे, उदर पर रहे आपके बाये हाथ की ऊँचा होने की क्रिया शुरू होनी चाहिए। लेकिन आपके दाये हाथ का हलन चलन बहुत ही कम होना चाहिए। आपके उदरीय स्नायुओ को सकुचित करते करते बन सके उतनी हवा आप बाहर निकाले। इस प्रक्रिया के समय आपके हाथ का पुन: हलन चलन होना चाहिए। यह है उदरीय श्वसन।

अगर आप उदरीय श्वसन का नियमित रूपसे अभ्यास करेंगे तो समय बितने पर वह अनुभव से स्वाभाविक बन जायेगा। अगर इस प्रक्रिया मे आप कठिनाई अनुभव करते है तो जमीन पर विरामदायक स्थिति मे पडे रहे और धीरे से कोई हलका वजन आपके उदर पर रखे। उदरीय श्वसन उस वजन को आपके श्वासोच्छ्वास के साथ ऊँचा नीचा करेगा।

को खीचते वक्त उस पर चेतना ला कर स्नायु खीचने की क्रिया का आनद भोगना है। इस प्रकार चेतना को वर्तमान मे लाना, यानी कि खीचाव की प्रक्रिया पर लाना वह वहुत ही महत्त्व का है। इस पुस्तक मे अन्यत्र वताये अनुसार हमारी जाग्रतावस्था दरम्यान हमारी चेतना अधिकतर भूतकाल अथवा भविष्यकाल मे विचरती होती है। अनुभव से यह ज्ञात हुआ है कि जव हमारी चेतना भूत या भविष्य मे होती है तब तनाव अधिकतम होता है।

पैर से सिर तक के प्रत्येक स्नायुजूथ को खीच कर शिथिल करते ममय चेतना को प्रत्येक क्रिया पर लाना जरूरी है। इस प्रकार खीचाव और शिथिलीकरण के क्रमश· व्यायाम से उत्तरोत्तर गहरा शिथिलीकरण होता है। इसे शवासन कहते है।

* * *

*"अनत जीवन के प्रवाह मे विवश वनकर वह जाना वह एक वावत है। अनत जीवन यात्रा की समग्र उपस्थिति का एक साथ वीडा उठान' वह विलकुल ही अलग वावत है और यही दिव्य चेतना को स्पष्टतया अनुरूप है।"*

—वोथियस

ध्यान दरमियान भेजे के अत्यत क्रियाशील अग्र विभाग मे मे मद लयबद्ध आल्फा तरग उत्पन्न होते है। दिमाग के इस विभाग मे से इन तरगो का प्रतिभाव मानसिक शिथिलीकरण का सबूत है। ऐसा अनुभव हुआ है कि शिथिलीकरण की इस स्थिति मे व्यक्ति का मन दिशा और काल की मर्यादा लाघकर 'वैश्विक मन' के साथ एकता अनुभव करता है। इस अवस्था का वर्णन करना कठिन है। वह मूलभूत रूप से अनुभव का विषय है। हमारे यहॉ ध्यान के वारे मे भिन्न भिन्न विचारधारा प्रवर्तमान है। ध्यान की कुछ पद्धति अनुसार ध्यान करनेवाला व्यक्ति अमुक दृश्य जैसे कि प्रकाश या मत्र पर केन्दीकरण करता है। ये सारी पद्धतियॉ लाभ पहॅुचानेवाली है। ध्यान करने की सरल रीति यह है कि जिस मे व्यक्ति अपने श्वसन पर चेतना केन्द्रित करे। इस तरह फायदा यह है कि सब लोग आसानीसे उसे कर सकते है। श्वसन के द्वारा बाह्य विश्व के साथ वास्तव मे हम सलग्न हो जाते है। रसप्रद भाग तो यह है कि समय का अधिकतर हिस्सा दरम्यान हमे अपने श्वसन का खयाल होता नही है। ध्यान की तकनीक मे हम सिर्फ अपनी चेतना को अपने श्वसन पर लाते है। ध्यान करते समय अमुक निश्चित रूप से या विशिष्ट तरीके से श्वसन करने की जरूरत नही है कारण कि वह मन की शाति को दखल पहॅुचायेगा। शिथिल की हुई स्थिति मे सिर्फ ऑखे बद कर के आराम से बैठना या किसी भी अनुकूल स्थिति मे पडा रहना और तुम्हारी चेतना को श्वसन की स्वाभाविक प्रक्रिया पर लाना वही ध्यान का हार्द है। मन की शाति के लिए प्रयत्न करने की या सर्व विचारो से मुक्त होने की कि मनको रिक्त करने की कोई जरूरत नही है। विचारो का

# प्रकाशकीय निवेदन

साहित्यसम्राट् स्व० पू० आचार्यदेव श्रीविजयलावण्यसूरीश्वरजी म०श्रीए जैन शासनना ज्योतिर्धर प० पू० आचार्य भगवंत श्रीसिद्धसेन दिवाकर सूरीश्वरजी म०श्री विरचित संस्कृत बत्रीश बत्रीशीओ (द्वात्रिंशद् द्वात्रिंशिका) पैकी एकवीश द्वात्रिंशिकाओ उपलब्ध छे ते उपर रचेली किरणावलीटीका प्रकाशित करतां अमने अनहद आनंद थाय छे। दर्शनशास्त्रमां आ ग्रंथ उच्चकोटिनो गणाय छे। आनी रचना पद्यमां करायेली छे एटले मूलकर्ता महर्षिना कवित्वनो ख्याल पण वाचकोने आवी शकशे।

कविदिवाकर पू० आ० श्रीविजयसुशीलसूरीश्वरजी म०श्रीए आ ग्रन्थनु संपादन करी अमने प्रकाशन माटे आप्यो ते अमारुं अहोभाग्य छे।

प्रस्तुत ग्रन्थना प्रकाशनमां मुद्रणालयादिने लई ने रही गयेली स्खलनाओ अंगे विद्वानो अमने जणावशे तो अमो तेमनो आभार मानीशुं अने बीजी आवृत्तिमां ए स्खलनाओ सुधारी लइशुं।

आ ग्रन्थ ऊपर अमारी विनंती स्वीकारी डॉ० पिनाकिन् दवेए विद्वत्ताथी सभर प्रस्तावना लखी आपी छे ते बदल अमो तेमनो आभार मानीए छीए। तेमणे आ ग्रन्थ उपर पीएच्० डी० नी डीग्री प्राप्त करी छे। आ ग्रन्थना प्रकाशनमां असह्य मोंघवारीने

और सीमा रहित है। यह अनुभूति जब होती है तब स्वाभाविक रूपसे ही हमारी शक्तियाँ अमर्यादित बनती है। विश्व के साथ एकता साधी जा सकती है और प्रज्ञा उदित होती है। ये समस्त अनुभव पुन: स्वास्थ्य प्राप्ति मे मदद पहुँचाता है।

जब व्यक्ति इस कार्यक्रम मे हिस्सा लेता है तब जो लाभकर्ता असर सर्व सामान्य रूपसे दिखाई देता है उसका कारण नीचे बतायी गई एक सादी हकीकत है। आम तौर पर हमारे समग्र जीवन दरम्यान हमारा मन हमारे लिए जो भी महत्त्व की बाबत है उनके विचारो मे व्यस्त है। अवकाश और काल मे यह विचार सीमित है जब व्यक्ति श्वसन की प्रक्रिया के साथ ध्यान मे एकाकार होने से अपनी चेतना को वर्तमान मे लाता है। तब मन 'वैश्विक मन' बनता है और समस्त विश्व के साथ ऐक्य अनुभव करता है। उपरात जो तत्त्व अवकाश और काल मे सीमित नही है, जो सर्वव्यापी और सर्वशक्तिमान है उसके साथ ऐक्य की यह अनुभूति स्वास्थ्य की पुन प्राप्ति की प्रक्रिया शुरू करती है। कॉरोनरी हृदय रोग मे स्वास्थ्य की पुन प्राप्ति तो इस प्रक्रिया का केवल गौण फिर भी बहुत ही स्वागत योग्य असर है। शाश्वत वर्तमान क्षण के आनद का अनुभव करने मे ध्यान सहायक बनता है। चलो, हम शाश्वत वर्तमान क्षण को समझे। आधुनिक क्वॉन्टम (Quantum) भौतिक विज्ञान मे रेखिक (Linear) समय के खयाल को तिलाजलि दी गई है। अवकाश और काल को स्थूल पदार्थ माने गये है। समय को भूत, भविष्य और वर्तमान मे बॉटने की प्रणालिका को भौतिक वास्तविक अस्तित्व की केवल एक सुविधा मानी गई है। ऐसा होने पर भी वास्तव मे समय को शाश्वत माना जाता है। दिवस दरम्यान

थी। २०वी शताब्दी के प्रारभ से श्रोडीन्जर (Schrodinger) और आइन्स्टाईन जैसे वैज्ञानिको ने प्रतिपादित किया कि यह केवल हेतुलक्षी आग्रह अत्यत ठोसपना का आग्रह रखनेवाला अभिगम विश्व मे बनती घटनाओ को अमुक सीमा तक ही समझा सकता है। और घटनाओ का एक विशाल भडार जब केवल यथार्थवाद की दृष्टि से देखा जाता है तब वह एक रहस्य बन जाता है। यह बीसवी शती की भौतिक विज्ञान की आधुनिक विचारधारा और न्यूटन के भौतिकशास्त्र के बीच भेद समझाने के लिए इशावास्य उपनिषद का कथन बहुत ही प्रस्तुत है। यह उपनिषद शाश्वत तत्त्व के तमाम आविर्भावो के ज्ञान को विज्ञान कहते हैं। विज्ञान को उपनिषद अविद्या कहते है और शाश्वत तत्त्व के ज्ञान को विद्या कहते है। परतु अविद्या का अर्थ विद्याविरोधी ऐसा सूचित नही किया गया है। अविद्या यानी विद्या से भिन्न यही उसका अर्थ है। विद्यारहित अविद्या हमे अधकार मे खीच ले जाती है। लेकिन उपनिषद आगे चलकर कहता है कि अविद्या रहित विद्या तो घोर अधकार मे ले जाती है।

वह खुशी की बात है कि आधुनिक भौतिकशास्त्र की क्वॉन्टम (Quantum) छलाग 'अविद्या' और 'विद्या' के बीच के अतराल को पाट रही है। आधुनिक भौतिकशास्त्रानुसार विश्व के आविर्भावो के ज्ञान मे उस विश्वव्यापी शाश्वत तत्त्व के ज्ञान समाविष्ट होता है। उस शाश्वत तत्त्व को विज्ञान वैश्विक मानस (Universal Mind) या चेतना कहते है।



समूहप्रार्थना में हिस्सा लेते हुए गुजरात राज्य के राज्यपाल डॉ. सरुपसिंह,
डॉ. रमेश कापडिया (लेखक) और श्री यशवत शुक्ल



श्री अे. आर. शेख — पृष्ठ ८३

# प्रत्यक्षीकरण

तुम्हारे मन मे (मानसपट पर) चित्र का सर्जन करना उसे प्रत्यक्षीकरण कहते है। ध्यान करने के बाद वह सरल वनता है। क्योकि चेतना को केन्द्रित करने मे ध्यान मददरूप वनता है। प्रत्यक्षीकरण यह व्यर्थ मनोकामना (Wishful thinking) या मानसिक तरग (fantasy) है ही नही। ये दोनो अकेन्द्रित और निष्क्रिय है। प्रत्यक्षीकरण केन्द्रित और क्रियाशील है। प्रत्यक्षीकरण ध्यान का उपयोग उपचारकारक है। ध्यान दरमियान कॉरोनरी धमनी मे जम गये अवरोध पिघलते हैं तथापि हृदय के स्नायुओ को पर्याप्त मात्रा मे रक्त का सचार हो रहा है वैसा कॉरोनरी हृदयरोग के दर्दी प्रत्यक्षीकरण करते है। कॉरोनरी धमनियो को पूर्ण रूपेण स्वस्थ करने के इस कार्यक्रम मे जो पद्धति है उस मे प्रत्यक्षीकरण के लिए सवसे अधिक सशोधन करना पडे वैसी और सवसे अधिक शक्तिशाली तकनीक (technique) है।

एक या दूजे समय पर हमारे सब के प्रति अनुचित वर्ताव सभवित है। गुस्सा हो कर इस का प्रतिभाव कई वार हम देते है। जव इस क्रोध का रचनात्मक समाधान नही होता तव हम उसे अपने हृदय मे भरकर दिन-प्रतिदिन अतर मे समाये रखते है। क्रोध हमेशा असगत नही होता है। अनुचित नही होता। कुछ कुछ प्रसग पर क्रोध करना आरोग्यप्रद है। अगर आप उस क्रोध को रचनात्मक

सको ऐसा कुछ न करने योग्य कार्य आपने किया हो अथवा करने योग्य कार्य न किया हो, (यह क्या है वह बात आप को किसी से कहने की आवश्यकता नही है) सिर्फ उसके प्रत्यक्षीकरण के समय आप के श्वसन मे, हृदय की रफ्तार मे, स्नायुओ के खिचाव आदि मे होते परिवर्तन पर ध्यान दे। पहले के प्रत्येक प्रत्यक्षीकरण मे आपने उस व्यक्ति के लिए जो दया की लागनी अनुभव की थी वैसी ही लागनी अब आप अपने आप पर बताये, "मैंने भूल की और उसमे से सबक सीखा। मैं अनजान था। मुझे सच्ची समझ की अधिक आवश्यकता थी। भूतकाल तो भूतकाल है। मैंने बहुत सहन किया है, लेकिन जो घटना घटी उस के लिए मै अपने आप को क्षमा करता हूँ।" तनाव मे से मुक्ति पाने का सभवत· आप को अनुभव होगा। इस प्रक्रिया को पूर्ण करने के बाद थोडे मिनट तक आप के श्वसन का निरीक्षण करना चालू रखे और फिर धीरे से ऑखे खोले। अपनी जिम्मेदारी मे से आप मुक्त होते नही है। आप जो दर्द, तनाव और अपराध की भावनाओ के नीचे दबे हुए थे उसमे से मुक्ति प्राप्त करने मे आप को यह क्रिया सहायता करेगी। आप की विचारधारा और विवेक बुद्धि अधिक निर्मल बनेगी और आप की भूल के लिए जो कुछ करने की आवश्यकता है वह अधिक रचनात्मक तरीके से कर सकेगे।

यु.एस.ए के स्प्रिनड्रिफ्ट (Sprindrift) संशोधन कारों ने मन की सर्वव्यापकता (Universality) समझाता हुआ एक दिलचस्प ऐसा सुन्दर प्रयोग किया है। एक परीक्षण में, राई के बीज दो समान विभागों मे विभाजित किये गये थे। वर्मीक्युलेट से (Vermiculate – एक प्रकार की खाद) भरे हुए एक छिछले पात्र में उसे रखे गये। ये बीज (seeds) को 'अ' और 'ब' में विभाजित करती एक रस्सी पात्र के बीच मे रखी गई। एक विभाग के बीज के लिए प्रार्थना की गई जब कि दूसरे विभाग के बीज को प्रार्थना बगैर रखे गए। बीज ऊगने पर राई के पतले और लंबे अंकुर की जाँच की गई। जाँच मे मालूम पड़ा कि जिस विभाग के लिए प्रार्थना की गई थी उस विभाग मे, जिस के लिए प्रार्थना की नहीं थी उस विभाग की निसबत बहुत ज्यादा राई के अंकुर फूटे। इस परिकल्पना (Hypothesis) की छानबीन के लिए स्पिनड्रीफ्ट संशोधनकारो ने खारा पानी मिलाकर राई के बीज पर अवरोध डाला। पुन. उपर्युक्त प्रयोग किया। इस के परिणाम विशेष आश्चर्यजनक थे। बिना प्रार्थना के बीजांकुर के प्रमाण से जिस के लिए प्रार्थना नहीं की गई थी ऐसे बीज की मात्रा पक्की तरह अधिक थी। बीज को ऊगने के लिए जब पतिकूल संयोग थे तब प्रार्थना अधिक लाभप्रद बनी। मन सर्वत्र व्याप्त है और हम समग्र विश्व के साथ एक तत्त्व से जुड़े हुए है। उस की प्रतीति इस सुन्दर प्रयोग द्वारा होती है।

*

*आधुनिक संकल्पना मे औरो से असबद्ध और स्वायत्त अस्तित्व के लिए कोई भी सभावना नहीं है।*

— ए एन. वाईटहेड

है। जब व्यक्ति आल्फा वेव की स्थिति मे होता है तब व्यक्ति के अदर स्वास्थ्य प्राप्ति की प्रतिक्रिया को गति मिलती है। अतिरिक्त व्यक्ति के सूचन ग्रहण करने की शक्ति भी बढती है। इस ग्रहणशक्ति के बढने के कारण कुछ आश्चर्यजनक परिणाम प्राप्त हुए है। विश्वभर के आध्यात्मिक चिकित्सक जब उनके मरीजो को रोगमुक्त करने मे लगे हुए थे तब उन चिकित्सको के दिमाग मे प्रति सेकन्ड दस आल्फा तरग उत्पन्न होते थे। आश्चर्य की बात तो यह थी कि अनायास ही इन रोगियो के दिमाग मे भी आल्फा तरग उत्पन्न होते थे और इस प्रकार आध्यात्मिक चिकित्सक और मरीज दोनो के भेजे मे तालबद्ध रीतिमे ये तरग उत्पन्न हुए। जिन व्यक्तिओ मे प्रति सेकन्ड दस आल्फा तरग उत्पन्न होते है उनकी रोग प्रतिकारक शक्ति बहुत ही सतेज बनती है। और वे लोग जल्दी रोगमुक्त होते हैं। व्यक्ति जब आल्फा स्तर पर रहता है तब हकारात्मक (Affirmations) सूचनो और प्रत्यक्षीकरण (Visualisation) के संयोजन से व्यक्ति स्वय स्वस्थ बन सकता है। और स्वास्थ्यप्रद विचारो तथा शक्ति दूसरे व्यक्तिओ को भी प्रक्षिप्त कर उन्हे भी स्वास्थ्य प्रदान कर सकते है।

बायोफीडबेक उपचार मे व्यक्ति शात जगह मे आरामप्रद स्थिति मे बैठता है। उसके भेजे के अग्रभाग पर विद्युत (Electrode) रखा जाता है। और eeg दिमागी तरगो का ग्राफ लिया जाता है। सामान्य रीतिमे दिमाग के अग्रभाग मे से बीटा तरग आलेखित होते है। जब व्यक्ति का मन बेचैनीभरी स्थिति मे हो तब बहुत ही अनियमित और वेगवान बीटा तरग उत्पन्न होते है। मन की जब ऐसी स्थिति होती है तब रोगप्रतिकारक शक्ति को गति देनेवाले - न्यूरो पेप्टाइड्स और एन्डोरफीन्स के स्राव कम मात्रा मे उत्पन्न होते है। बायोफीडबेक चिकित्सक व्यक्ति को उसके जीवन के सुखद

# आहार

कॉरोनरी हृदय रोग मे ऍथरोस्क्लेरिसिस की प्रक्रिया को उलटाने के लिए जिस भोजन की सिफारिश की गई है वह शुद्ध शाकाहार है। पूर्ण कॅलरी का आहार लेना हो, उसके १० प्रतिशत तक चरवी, ५ से १० मिलिग्राम कोलेस्टेरोल, १० प्रतिशत से १५ प्रतिशत प्रोटीन और ६५ प्रतिशत से ७५ प्रतिशत हरी सब्जी, फल और नाजमे से मिलते कार्बोदित युक्त आहार लेना चाहिये। दूध को भी विनशाकाहार गिना गया है। मलाई निकाले दूधमे से बना ३-४ औंस दही लिया जा सकता है। अडे का श्वेत भाग उपयोगमे लिया जा सकता है। समतोल आहार खास करके फल, सब्जी, भाजी और नाजका होना आवश्यक है। तदुरुस्त व्यक्ति कि जिन के कोलेस्टेरोल २०० मिलिग्राम से कम हो वह अपने आहार मे थोडी छूट ले सकते है।

जिस आहार की वर्तमान अमेरिकन हार्ट एसोसियेशनने सिफारिश की है वह पर्याप्त कॅलरी के ३० प्रतिशत से कम चरबी तथा ३०० मिलिग्राम से कम कोलेस्टेरोल का है। आहार मे मास की मात्रा प्रमाण मे कम लेने की सलाह है। चीकन, मच्छी तथा कम चरबी वाले दूध मे से बनते खाद्य पदार्थ सप्रमाण लिए जा सकते है। कॉरोनरी धमनियो मे एथरोस्क्लेरोसिस को पलटने के आदर्श को सिद्ध करने मे इस प्रकार का आहार असफल रहा है। जीवनशैली से

॥ ॐ ह्रीँ अर्हं नमः ॥

वन्दे शासनसम्राट्टं श्रीनेमिसूरिं जगद्गुरुम् ।

शब्द-साहित्यसम्राट्श्रीलावण्यसूरिसद्गुरुम् ॥१॥

# संपादकीय वक्तव्य

"द्वात्रिंशद् द्वात्रिंशिका" एटले बत्रीश बत्रीशीओ । आना रचयिता कविसम्राट् अने तार्किकशिरोमणि सूरिशेखर श्रीसिद्ध-सेन दिवाकरजी महाराज छे। आ ग्रंथ 'बत्तीशा बत्तीशी' ना नामथी पण ख्यात छे। काळनी विषमताने लइने बत्रीस बत्रीशीओ पैकी हाल वर्त्तमान काले २१ बत्रीशीओ उपलब्ध थाय छे, जे मूळमात्र भावनगरनो 'आत्मानंद सभा' तरफथी पूर्वे प्रकाशित थयेल छे। आ ग्रन्थ दर्शनशास्त्रमां मूर्धन्य कोटिनो होई मोखरे गणाय छे। विषय अने भाषा घणी मुश्केलीथी समजाय एवी छे, एटले एना भावना उद्घाटन द्वारा वर्त्तमानकालीन विद्वानो ने जिज्ञासुओनी जिज्ञासानी पूर्ति निमित्ते, अमारा स्व० साहित्यसम्राट्ट पूज्यपाद गुरुदेव **श्रीविजयलावण्यसूरीश्वरजी म०श्रीए 'किरणावली'** नामनी टीका रची छे। आ २१ बत्रीशीओ पैकी एक एक एवी पांच पुस्तिकाओमां पांच बत्रीशीओ स्व० प० पू० गुरुदेवे सुधारीने तैयार करेली, ते आज ग्रंथमाळा तरफथी पूर्वे प्रकाशित थई हती। ए पुस्तिकाओ पण दुर्लभ बनी गई। एटले २१ बत्रीशीओ एक ज ग्रन्थमां सळंग एक ज ग्रन्थरूपे प्रकट थाय तो ठीक के जेथी एकी-साथे एक ज पुस्तिकाथी काम सरे। प्रांते एना संपादननुं कार्य अमारे शिरे आव्युं ।

घटक गिना गया है। मलाई निकाले गये दूध मे से वनाया थोडा दही लेने की छूट है।

(३) कॉम्लेक्स कार्बोदित यानी कि हरे, ताजा सब्जी भाजी, फल और अनाज मे से मिलते कार्वोदित अधिक प्रमाण मे लेना होगा। खॉड ओर गुड जैसे परिशुद्ध किये कार्वोदित मर्यादित करने है।

ध्यान के अभ्यास से योग्य आहार लेने की स्फूरणा अपने आप होती है। जो कि शुद्ध शाकाहारी और मिताहारी व्यक्ति ध्यान का फायदा जल्दी अनुभव करता है ऐसा मालूम पडा है, साथमे यह भी याद रखना जरूरी है कि शाकाहार यदि अधिक चरबीयुक्त हो और नमक मसाले मे भरपूर हो तो तो वह 'योगिक' नही रहता।

मादक पेय के सवध मे विना दूध की काली चाय, कॉफी जैसे पेय सलाहभरे नही है। नशीले द्रव्य के वारेमे कोई विशेष कहने की जरूरत नही है।

आहार के वारेमे खूव ही दरकार और आग्रह की आवश्यकता नही है। आगे वताया अनुसार वहुत ही उत्तेजक खाद्य पदार्थों कि पेय कम प्रमाण मे लेना हितकारी है। व्यक्ति को स्वेच्छा से शाकाहारी वनने का कि कम चरवीवाली खुराक लेना कठिन मालूम हो तो सचमुच उसकी चिता करने की जरूरत नही है। कारण कि वहुत समय वितने पर ध्यान के नियमित अभ्यास से अयोग्य आहार की इच्छा धीरे धीरे घटती जायेगी।

आहार हमारे जीवन का अविभाज्य अग है।ऐलॉपथी उपचार-पद्धति मे भी अव आहार का महत्त्व समझ मे आ रहा है। सिर्फ हम पोषण के लिए नही लेकिन आनद के लिए भी खाते है। इससे

सुस्ती महसूस होती है। कुछ किस्सो मे तवियत पर भी विपरीत असर होता है। स्थूलता अर्थात् आवश्यकता से अधिक वजन अब रोग माना जाता है। विरासत मे प्राप्त स्थूलता कम देखने को मिलती है। स्थूलता अधिकतर अधिक प्रमाण मे खाने की और अकर्मण्य आदतो का परिणाम है। अकाल अवसान का या रोगो का भय वह वजन कम करने के लिए असरकारक प्रेरक बल नही है। उससे उलटा आरोग्य मे सुधार हो, शक्ति बढे, व्यक्तित्व का विकास हो और जीवन मे सफलता मिले इस वास्ते वजन घटाना चाहिए यह दृष्टिकोण अधिक असरकारक बन सकता है। डॉ. डीन ओर्निश ने हृदयरोग को रोकने के और कॉरोनरी धमनियो मे जम गई चरबी को पिघलाकर उसे फिर से सक्रिय बनाने का अद्भुत कार्यक्रम पिछले सत्रह साल से अमरिका मे कर रहे है। उन्होने अपनी किताब 'ईट मोर, वे लेस' मे आहारविषयक सुदर मार्गदर्शन दिया है।

स्थूलकाय व्यक्ति कॅलरीनियत्रण द्वारा वजन घटाने के प्रयत्न करते है लेकिन उसमे ज्यादातर सफलता नही मिलती; जब कि आहार मे कॅलरी का घटाव किया जाता है तब शरीर कॅलरी दहन का दर कम करता है। कारण कि शरीर किसी भी परिवर्तन के सामने प्रतिकार करता है, और जो स्थिति है उसे बनाये रखने का अत्यधिक प्रयत्न करता है। इससे वजन घटाना मुश्किल बनता है। इस तरह सफलता न मिलने पर व्यक्ति निराश होकर डायेटिग छोड देता है। परिणाम स्वरूप वजन पुन· वढ जाता है। आखिर व्यक्ति अपने भाग्य को दोष देता है और स्वय मोटा बना रहने के लिए ही पैदा हुआ है और अपना मनोबल कमजोर है ऐसा मानकर हताश बनता है।

# उत्क्रान्ति और शारीरिक परिवर्तन

सालो पहले जब सदेशाव्यवहार और वाहनव्यवहार आज जैसा न था तब लोग अपने मुल्क मे जो कुछ सुलभ था, खाकर निर्वाह करते थे। अब ऐसा रहा नही है। सारे साल दरम्यान प्रत्येक प्रकार की खुराक मिल जाती है।

अतिम कुछ दशक दरमियान विश्व मे और हमारे देश मे आहार और जीवन शैली मे बुनियादी परिवर्तन आये है। हमारा आहार पथ्य बन सके, इसके लिए हमारे शरीर को परिवर्तन की प्रक्रिया मे पर्याप्त अवकाश मिला नही है। शरीर परिवर्तन की प्रक्रिया मद होती है, उसमे हजारो साल लग जाते है।

मेद यह आज की समस्या है। हजारो साल पहले लोगो को पर्याप्त आहार मिलता नही था। आज भी विश्व के अमुक हिस्से मे और अमुक वर्ग के लोगो के लिए ही अनाज विपुल प्रमाण मे उपलब्ध है। शेष विशाल वर्ग को तो पूरा खाना नसीब नही होता है। इसलिए उनके लिए वजन कम करनेका प्रश्न ही नही उठता।

शरीर आहार की चरबी का आसानी से अनामत ऊर्जा के रूप मे सग्रह करता है। खुराक न लिया जाय उस स्थिति मे यह ऊर्जा उप ग मे लेता है। ऐसा होने पर भी जब वज़न कम करनेका

आहार की चरवी का आसानी से शरीर की चरवी मे रूपान्तर होता है। आहार के कार्वोहाइड्रेट या प्रोटीन को शरीर की चरवी मे रूपान्तरित करने के लिए, आहार की चरवी का रूपान्तर करने मे खर्च होती ऊर्जा से दस गुनी ऊर्जा की जरूरत पडती है। आहार की चरबी की सौ कॅलरी का शरीर की चरबी मे रूपातर होने पर सिर्फ २५ कॅलरी खर्च होती है, जब कि कार्वोहाइड्रेट या प्रोटीन की सौ कॅलरी का शरीर की चरवी मे रूपान्तर करने मे २३ कॅलरी खर्च होती है। इसलिये शरीर उसका सग्रह करने के बजाय तात्कालिक उपयोग मे लेना पसद करता है। परिणाम स्वरूप आहार के कार्वोहाइड्रेट और प्रोटीन का सिर्फ एक प्रतिशत शरीर की चरबी मे रूपान्तरित होता है। जब आप चरबी की अपेक्षा कार्वोहाइड्रेट और प्रोटीन अधिक लेते है तब आप कम कॅलरी लेने पर भी अधिक शक्ति अनुभव करते है। शरीर को अगत्य की क्रियाओ के लिए आहार मे कुल कॅलरी के ४ से ६ प्रतिशत चरवी पर्याप्त होती है। आहार मे ३० प्रतिशत से अधिक चरवी लेने से स्थूलता, हृदयरोग और दूसरी बीमारियॉ होती है।

रूढिगत डायेटिग करते वक्त शरीर की चरवी के कोष सकुचित होते है, लेकिन उसकी सख्या कम नही होती। ऐसे डायेटिग से भूखे होने का भाव महसूस हुआ करता है उपरात शरीर अपना चयापचय का प्रमाण मद कर देता है। परिणामरूप कम खाने पर भी वजन घटता नही है और व्यक्ति निरुत्साही बनता है। वार वार डायेटिग करने और छोडने से वजन घटाना मुश्किल वनता है। आहार का प्रमाण कम किए बगैर उसमे सिर्फ चरवी का प्रमाण घटाया जाये तो वजन क्रमश· घटता है। परपरागत डायेटिग मे ऐसा

जटिल कार्बोहाइड्रेट अधिक और सादा बहुत कम मात्रा मे होता है।

खॉड, गुड, शहद ग्लुकोझ और शराब सादे कार्बोहाइड्रेट है। उनका रक्त मे शीघ्र मिश्रित हो जाने से, शर्करा का प्रमाण तेजी से बढता है। फल स्वरूप इन्सुलिन का स्राव बढता है, जिससे रक्तमे रही सर्करा की मात्रा क्वचित जरूरत से ज्यादा घट जाती है। दाग पोल्सझिन्की के मतानुसार रक्त मे जब शर्करा का प्रमाण अधिक प्रमाण मे घटता है, तब गभीर स्वरूप मे तनाव, डिप्रेशन, ऊर्मियो की अस्थिरता, चिता, उकसाहट और मीठा खाने की तीव्र इच्छा होती है। सादा कार्बोहाइड्रेट अधिक प्रमाण मे खाने पर भी सतोष होता नही है। इन्स्युलिन के प्रमाणाधिक स्राव से चरवी अधिक जमा होती है, रक्त मे कोलेस्टेरॉल बढता है। रक्त मे होती शर्करा की बढघट शरीर सहन नही कर सकता। परिणाम स्वरूप थकान, मानसिक अस्वस्थता और एकाग्रता का अभाव महसूस होता है।

शराब सादा कार्बोहाइड्रेट होने के अतिरिक्त चरबी का दहन करने की क्षमता को मद कर देता है। ऐसा ज्ञात हुआ है कि सिर्फ तीन औस शराब शरीर की चरबी का दहन करने की शक्ति मे ३३ प्रतिशत घटाव करता है।

**प्रोटीन**

प्रोटीन के दो प्रकार है: वनस्पति जन्य और प्राणिजन्य। वनस्पतिजन्य प्रोटीन खास करके अनाज, दाल और द्विदल मे होता है। प्राणिजन्य प्रोटीन दूध, अडे, मछली, चिकन और मास मे से मिलता है। शाकाहार मे से मिलते प्रोटीन पूर्ण प्रोटीन नही है। उसमे एक-दो अगत्य के एमिनो प्रोटीन की कमी होती है। शाकाहार मे अनाज और दाल के सयोजन से सपूर्ण प्रोटीन प्राप्त किया जा सकता है।

ॲथरोस्कलॅरॉसिस को मंद करने और क्रमशः मिटाने के वारे मे, सब के सब अभ्यास आहार मे बहुत कम चरबी लेने की तरफदारी करते है। हृदयरोग मिटाने और होता रोकने के लिए ज्यादा से ज्यादा कितना चरबी ली जा सकती है, वह अब सशोधन का विषय बना हुआ है। कम चरबी वाला आहार लेकर ॲथरोस्कलरॉसिस मिटाने के लिये रोगी खुद ही शक्तिमान है, वैसा आत्मविश्वास रोगी मे जाग्रत हो जाये, तो ऐसा आहार वह आसानी से अपना सकता है। इसके लिए रोगी को प्रोत्साहित करने का काम निष्ठावान चिकित्सको का है। गभीर कॉरोनरी हृदयरोग के बहुत से मरीज रोजाना आहार मे सिर्फ १५ से २० ग्राम चरबी लेने से ठीक रहते हे, ऐसा हमारे अभ्यास से मालूम पडा है।

शाकभाजी के अतर्गत नैसर्गिक स्निग्धता का कुशलतापूर्वक उपयोग करके विविध प्रकार की स्वादिष्ट वानगियॉ बनाई जाये, तो जो लोग अधिक चरबी वाली खुराक लेने के अभ्यस्त हो, उन्हे भी ऐसा कम चरबीयुक्त आहार लेना पसंद आता है।

**रेषायुक्त आहार**

रेषायुक्त आहार के अनेक लाभ है। उसमे विटामिन और क्षार भी ठीक ठीक प्रमाण मे होते है। वह अनाज और द्विदल के उपरी सतह, सब्जी और फलो से मिलता है। रेषेयुक्त आहार से निम्नानुसार फायदा होता है।

* आहार का जत्था बढता है। कम खुराक पर पेट भरकर भोजन लेने का सतोष होता है। इससे अधिक खाया नही जा सकता। इस तरह वजन को नियन्त्रित करने मे मदद मिलती है।

* उससे कॅलरी कम ली जा सकती है। यह खून मे कॉलेस्टेरॉल

कुछेक मसाले जैसे कि हरी मिर्च, हरा धनिया, अदरक, नीबू का आहार मे प्रमाणानुसार उपयोग करके नमक का उपयोग कम किया जा सकता है। रसोई मे नमक कम डालने से आहार का प्राकृतिक स्वाद और सुगध का मजा अधिक अच्छी तरह से उठाया जा सकता है।

अन्य स्वादो की तरह नमक का स्वाद भी अपनाया गया स्वाद है।

**फ्री रेडिकल्स**

शरीर मे पाचनक्रिया दरम्यान फ्री रेडिकल्स उत्पन्न होते है। उनका प्रमाण आहार का प्रकार, सूर्य प्रकाश, ऍक्सरे, सिगार का धुँआ और वाहनो के धुएँ से प्रदूषित वातावरण पर आधारित है। जब रक्त मे फ्री रेडिकल्स का प्रमाण बढ जाता है, तब वे शरीर के कोषो को नुकसान पहुँचाते है, बुढापा जलदी आ जाता है, तथा हृदयरोग, कॅन्सर, फेफ़डे के रोग, मोतियाबिंद की शक्यता बढती है। वह रोग प्रतिकार शक्ति को दुर्बल बना देता है।

आहार की चरबी ओक्सिजन पूरक (ओक्सिडट) मानी जाती है। प्राणिज चरबी और 'रेडमीट' मे ओक्सिजनपूरक तत्त्वो का प्रमाण बहुत होता है। वह अधिक प्रमाण मे फ्री रेडिकल्स पैदा करता है। कार्बोहाइड्रेट युक्त कम मेद वाले शाकाहार मे ऍन्टिओक्सिडट अधिक प्रमाण मे होता है जो फ्री रेडिकल्स को दूर करने मे सहायता करता है।

बीटा केरोटीन, जिस मे से विटामिन 'ए' बनता है, विटामिन 'सी' और 'ई' एन्टी-ओक्सिडट है। उससे फ्री रेडिकल्स पैदा होने का प्रमाण कम होता है। चरबी जम जाने की (ऍथरोस्कलरोसिस) प्रक्रिया को मद करने मे ये विटामिन उपयोगी माने गये है।

करता है, जो खुराक न लिया जाय ऐसी स्थिति मे काम में आता है। शेष रही चरबी सारे शरीर मे जमा होती है, लेकिन पेट्र पर वह अधिक जम जाती है। शरीर मे जरूरत से अधिक चरबी इकट्ठा होने से सुस्ती अनुभव हो जाती है और अकर्मण्य की स्थिति पैदा हो जाती है। उससे फिर से वजन वढता है, जिससे अनेक मुश्किलें पैदा होती है।

हम सपूर्ण शाकाहार की सिफारिश करते है। विना चरवी का दूध भी प्राणिज प्रोटीन है। इसलिए उसका अधिक प्रमाण मे उपयोग भी टालना जरूरी है। जटिल कार्बोहाइड्रेट, वनस्पतिजन्य प्रोटीन (अनाज, द्विदल) हरी सब्जी और फलो का आहार होना चाहिए। सादे (तैयार विशुद्ध) कार्बोहाइड्रेट जैसे कि खॉड, गुड, शहद, इख का रस, पॉलिश किये हुए चावल, चावल से वनी चीजे (मुरमुरा, चिडवा), ग्लुकोझ आदि थोडे प्रमाण मे लेने चाहिए। उनके लहू मे तेजी से मिल जाने से इन्स्युलिन का स्राव वढता है। इस स्राव के वहुत से गैरलाभ है। उससे कॉलेस्टरॉल का उत्पादन वढता है, चरबी इकठ्ठा होती है, धमनियो की दीवार के कोषो मे वृद्धि होती है। उपरात भावात्मक तनाव के वक्त जैसे होता है, वैसे सिम्पेथेटिक नर्वस सिस्टम उत्तेजित होती है। जिस के कारण धमनियॉ सिकुडती है, प्लेटलेट्स अधिक चिकनाहट धारण करते है और धमनियॉ सकरी होने का और लहू का जम जाना विशेष बनता है।

जटिल कार्बोहाइड्रेट मे रेषे अधिक होते है। वे खून मे मद गति से मिश्रित होते है। लहू मे शर्करा की वढ-घट कम होती है। और इन्स्युलिन का स्राव भी सामान्य रहता है। इस से थोडा भोजन करने पर भी भरपेट भोजन का सतोष अनुभव किया जा सकता है।

हो वह भी वहुत महत्त्व का है। आपके आहार मे आवश्यकता से अधिक चरबी या शक्कर होगी तो लाभ होगा नही।

**ध्यान से भोजन करे**

हमारे प्रवृत्तिमय जीवन मे एकसाथ अनेक कार्य पूरे करने होते है। शाति से भोजन करे ऐसा शायद ही वनता है। हम अखबार पढते पढते सुवह का नाश्ता झट गले मे उतार देते है। दोपहर का खाना टेलिफोनो के आने जाने के समय मे पूरा करते है। रात्रि का भोजन टीवी देखते और बातचीत मे गूथा रह कर करते है। फलतः कितना खाया ओर स्वाद कैसा था उसका खयाल नही रहता। भोजन करते समय, और कुछ भी करने जाएँ तो, इससे हमारा ध्यान खाना खाने पर केन्द्रित होता नही है। फलस्वरूप हमे भोजन का सही आनद मिलता नही है, अधिक खाना खाया जाता है और खुराक ठीक रूप से पचता भी नही है। हम जब मन लगाकर चाव से भोजन करते है तव भोजन करने का पूरा आनद मिलता है और कितना खाया उसका होश रहता है। अधिक खाया नही जाता और वजन नियत्रण मे रहता है। भोजन करते समय मन लगाकर खानेसे होश रहता है कि अधिक चरवीयुक्त आहार से प्रमाद और थकान महसूस होगे। इससे विपरीत कम चरवीवाले और जटिल कार्वोहाइड्रेट वाले आहार से कम भोजन लेने पर भी सतोष होता है, शरीर हलका रहता है और स्फूर्ति अनुभव की जा सकती है। इससे भोजन की सही पसदगी हम कर सकते है।

हरेक सस्कृति और धर्म मे भोजन के पूर्व प्रार्थना करने की प्रथा है। प्रार्थना से चित्त शात होता है। खाना खाने मे मन लगता है। जब हम मग्न होकर भोजन करते है, तब हम उदर ही नही भरते, परतु अदर की रिक्तता को भी पाट देते है। अलगतापन की भावना से एक प्रकार के खालीपन की अनुभूति होती है। ध्यान आत्मा की खुराक है। वह भोजन का अनाद बढाता है इतना ही नही वल्कि वजन पर कावू रखने मे मददगार वनता है।

| | |
|---|---|
| ५ इच्छित वजन न घटने पर डायेटिंग से लगे रहने का उत्साह रहता नही है और डायेटिग छूट जाता है। | सरलता से वजन घटने पर उत्साह बना रहता है। |
| ६. डायेटिग छूट जाने पर वजन तेजी से बढ़ता है कारण कि डायेटिग दरम्यान चरबी के कोषो की सख्या कम नही होती, केवल उनके कद छोटे बनते है। | डायेटिग क्वचित ही छूटता है और क्रमश· वजन घटता है। |
| ७. बारबार डायेटिग करने और छोड देने से वजन मे बढ-घट होने पर हृदयरोग की शक्यता बढती है। (डॉ. ब्राउननील) | आहार का नया अभिगम उत्साहपूर्वक जारी रहता है। |

अशुद्ध पाठोने सुधार्या छे; अने ए सुधारेला पाठ मुजब टीकानी रचना करी छे। जो के ए सुधारेला पाठवाळी मूळ २१ बत्रीशीओना श्लोकनो सळंग पाठ अलग रीते ग्रन्थान्ते आपवामां आवेल छे। टीककार स्व०पू० गुरुदेवने अर्थसंगतिमां घणी मुश्केलीओ पडी छे, तेथी संपादन कार्यमां ते मुश्केलीओ अमने पण पडी छे। अमारी मुश्केलीओनो जवाब मेळवी शकाय एम न हतो छतां अमे अमारा क्षयोपशम अनुसार यथामति आ ग्रन्थ सुधारीने प्रकाशन संस्थाने अर्पण कर्यो। ए मुजब आ ग्रन्थ प्रकशित थयेल छे, ते सौ कोई तत्त्वजिज्ञासु माटे आनंदनो विषय छे।

प्रेसनी मुश्केलीओ अपार हती एटले केटलीक अशुद्धिओ रही जवा पामी छे, ते तरफ विद्वान् वाचकवर्गनुं ध्यान खेंचीए छीए। गमे तेम पण आ महान् ग्रन्थ प्रकट थाय छे, तेने विद्वानो वांचे अने त्रुटिओ के स्खलनाओ तरफ अमारुं ध्यान दोरे तो ते धन्यवादने पात्र गणाशे। हंसचंचू ने दुग्धना न्याये स्वपी विद्वान् आत्माओने आ ग्रन्थनुं वांचन-अध्ययन-अध्यापन करवानी विनम्र भलामण करी संपादकीय वक्तव्य समाप्त करुं छु.॥ शुभं भवतु ॥

श्रीवीर सं २५०३ — श्रीनेमि-लावण्य-दक्षचरणोपासक
नेमिसं० २७ — विजयसुशीलसूरि
वि० सं० २०३३

लेता है, इनका अर्थघटन कैसा करता है, उसके ऊपर बहुत ही ज्यादा है।

डॉ. लारी दोस्सी ने 'मिनिग एण्ड मेडिसिन' (Meaning & Medicine) नामक एक किताब लिखी है। इस किताब का प्रारभ ख्यातनाम फिझि सिस्ट डेविड ब्होम के तीन ही शब्दो का उद्धरण है। Meaning is Being

यानी कि मनुष्य जीवन का आधार, उसके जीवन मे जो कुछ घटना बनती है, उसके अपने अर्थघटन पर, वह उस घटनाको किस प्रकार लेता है, उसके ऊपर है। इस अर्थघटन का महत्त्व समझाते हुए डेविड ब्होम एक सुदर बात करते है। वे लिखते है कि एक बार वे अपनी पत्नी के साथ लदन मे रात्रि के शो मे सिनेमागृह मे गए थे। शो छूटने के बाद वाहन खडे रखने की जगह पर (Parking Plot) आ कर अपनी गाडी चालू करने लगे मगर गाडी चालू नही हुई, इस पर इन्होने भूगर्भ रेलवे (Underground train) द्वारा घर जाने का विचार किया और सिनेमागृह के बाहर वाहन खडे रखने की जगह परसे स्टेशन की ओर चलते बने। मध्यरात्रि हो गई थी। रास्ता निर्जन था, इस लिए लूटे जाने का डर भी था। उन्होने चलने की रफ्तार तेज की। इतने मे पीछे से एक परछाई उनका पीछा करती हो, वैसा लगा। दोनो ने अपनी चलने की गति तेज की। परछाईं भी तेजी से पीछे आ रही हो, ऐसा लगा। अब स्टेशन बहुत नजदीक था इसलिए उन्होने चलने की गति और बढायी। हृदय की धडकन बहुत बढ गयी। बदन पर पसीना हो आया। इतने मे परछाईं बिलकुल नजदीक आ गई और 'डेविड, डेविड' ऐसी आवाज लगाकर कोई उनको बुला रहा हो ऐसा लगा।

भी हस्ति पर हो सकता है ऐसा भी ज्ञात होने लगा है। विज्ञान के मन की शक्ति से दिमाग के ज्ञानतंतु सतेज करके और स्रावो के उत्पादन द्वारा शरीर में अद्भुत परिवर्तन लाकर बायोफीडबेक (Biofeedback) और स्वसूचनो से मन की शक्ति का प्रभाव अनेक जटिल दर्दों मे सिद्ध किया है। आधुनिक उपचार मे दवा तथापि शस्त्रक्रिया के साथ शवासन ध्यान और प्रार्थना द्वारा मानसिक और आतरिक शक्ति जगानेवाली क्रियाएं भी महत्त्व की है इस दृष्टि से इन सबका निर्देश यहाँ किया गया है।

# कॉरोनरी हृदयरोग के भावात्मक कारण

**अलगापन**

अलगापन यानी क्या वह हम बराबर समझ ले। हम जिसे तनहाई या एकातप्रियता कहते है, यह सचमुचमे अलगापन नही हे। कोई व्यक्ति एकात मे समग्र विश्व के साथ ऐक्य अनुभव कर सकता है, जब दूसरा कोई व्यक्ति मानवो की भीड मे, पारिवारिक सदस्यो, साथियो और मित्रो के वीच रहने पर भी अलगापन महसूस करे, ऐसा बन सकता है।

व्यक्ति अपने कुटुवीजनो से, समाज से और व्यवसाय मे काम करते साथियो से अलग अलग अनेक रीत से अलगापन महसूस करता है। जैसे कि स्वय सब से होशियार और सफल है, उनकी होशियारी की योग्य कद्र होती नही, व्यवसाय मे से निवृत्त होने के बाद उन्हे इच्छित मान नही मिलता, ऐसा मानना, सब उनका कहा नही मानते, सहकार नही देते, उनकी अवहेलना करते है ऐसा लगना, हर तरफ से अन्याय होता हो ऐसा भाव पैदा होना, सतानो के साथ पीढ़ी के अतर के कारण अच्छा मेल न होना, ये सभी अलगापन के ही प्रकार है। सारी दुनिया नैतिक मूल्य भूल गई है, किसी पर भी विश्वास रखा नही जाता ऐसे विचारो मे अनेक बार डूब जाने से भी अलगापन की भावना का अनुभव होता है।

बात कही। तनिक सोचो: ईर्ष्या, स्पर्धा, क्रोध, द्वेष, तिरस्कार इन सब दुर्गुणो का मूल क्या? सामने वाला व्यक्ति आप से भिन्न है और आप उन से अलग है, ऐसी अलगपन की भावना मे से ऊपर निर्देशित दुर्गुण उत्पन्न होते है।

इसे समझने एक मरीज के प्रतिभाव की छनाबीन करे। मरीज ने कहा, ''डॉक्टर, युनिवर्सल हीलिग का कार्यक्रम आपने चालू किया (२-१०-'९१)। उस दिन आपका पहला वक्तव्य सुनकर मैने आप से कहा था कि मुझे आज जडीबूटी प्राप्त हुई। मिताहारी, शाकाहारी, सप्रमाण वजन और मुझे कोई भी बूरी आदत नही। खून मे कोलेस्टेरोल का प्रमाण नोर्मल। डायाबिटीस या ब्लडप्रेशर नही, वशपरपरागत झुकाव नही, फिर भी मुझे एटेक आया था। उसका कारण कोई मुझे समझा नही सका। लेकिन आपने अपने वक्तव्य मे जब इन लक्षणो की बात कही; स्वभाव की उग्रता, निरी स्वार्थवृत्ति और तिरस्कारभरी टीकात्मक वृत्ति, तब मुझे अपने अदर की खोज करने का मन हुआ। मै कितना दुराग्रही था! मै जो करता या कहता था वही सच और इसी तरह मेरे परिवार के लोग और मित्र वर्ताव करे, ऐसा आग्रह रखने वाला, अनजाने मे ही अपने आपका नुकसान कर बैठा। चार वर्ष मे बहुत सीखा। प्रतिदिन पचीस के बदले सिर्फ दो रुपये की दवा लेकर पूरी तरह से स्वस्थ जीवन जी रहा हूँ। लेकिन कल मेरे एक मित्र का बेटा अमरिका से आया। कितना परिश्रम कर के वह अपना जीवन सफल बना सका, उस बात को सुन कर मै बहुत गर्वान्वित हुआ। लेकिन उनके जाने के बाद मुझे विचार आया कि उसी उम्र के मेरे बेटे मेरी सपत्ति के कारण मेरी छत्रछाया मे कैसा प्रमादी जीवन गुजारते है। ये लोग मेरे मित्र के

से कुढन रखकर मन मसोसकर बैठे रहना या सहन करना यह सही सहनशक्ति नही है, परतु एक प्रकार का दबा हुआ गुस्सा ही है। इस प्रकार की सहनशक्ति का भी हृदय पर आक्रमक क्रोध जेसा ही बुरा असर होता है।

बैरवृत्ति के अनेक कारण हो सकते है। बच्चे की परवरिश दरमियान मा-बाप की उष्मा न मिलने पर वह असलामती का भाव अनुभव करता है। बचपन मे परिवार के अन्य सदस्यो की ओर से और अभ्यासकाल दरमियान सहाध्यायीओ और शिक्षको की ओर से छोटे बडे अन्याय के अनुभव हुए हो, वैसा बालक बडा होने पर सारे विश्व को कटु निगाह से देखता है और सारे विश्व के साथ द्वेष वृत्ति बाधता है। ऐसी बैरवृत्ति, स्वभाव की उग्रता, छोटी छोटी बातो में गुस्सा, स्वार्थवृत्ति और टीकात्मक रुख मे परिणित होती है।

ऐसे स्वभाव से व्यक्ति समूह मे सभी को तिरस्कारभरी दृष्टि से देखकर अलगापन महसूस करता है। यह अलगापन उसे अदर से खाता रहता है। इसका असर कम करने के लिए वह तमाकू, सिगार या शराब का सहारा भी लेता है, जो हृदयरोग की शक्यता मे बढोतरी करता है।

**स्वभाव की उग्रता की कसौटी**

आपका स्वभाव कितना उग्र है. उसे जानने के लिए नीचे के प्रत्येक प्रश्नो के उत्तर दे। सशोधन ग्या बताता है कि (१) टीकात्मक भाव (२) क्रोध (३) मताग्रहीपना. आवेश, आक्रमकता ये तीन लक्षण स्वभाव की उग्रता का प्रमाण बनाते है।

